न्हाइ खोरि अस बनी बराता। नबी तँबोल खात मुख राता ॥
तुम्हरे रुचे उमत सब आनब। औ सँवारि बहु भाँति बखानब ॥
खड़े गिरत मद-माते ऐहैं। चढ़ि कै घोड़न कहँ कुदरैहैं ॥
जिन भरि जलम बहुत हिय जारा। बैठि पाँव देइ जमै ते पारा ॥
जैसे नबी सँवारे, तैसे बने पुनि साज।
दूलह अतन मुहम्मद बिहिस्त करैं सुख राज ॥५४॥

तानब छत्र मुहम्मद माथे। औ पहिरैं फूलन्ह बिनु गाँथे ॥
दूलह जतन होब असवारा। लिए बरात जैहैं संसारा ॥
रचि रचि अछरिन्ह कीन्ह सिंगारा। बास सुबास उठै महकारा ॥
आज रसूल बियाहन ऐहैं। सब दुलहिन दूलह सहुँ नैहैं ॥
आरति करि सब आगे ऐहैं। नंद सरोदन सब मिलि गैहैं ॥
मँदिरन्ह होइहि सेज बिछावन। आजु सबहि कहँ मिलिहैं रावन ॥
बाजन बाजै बिहिस्त-दुवारा। भीतर गीत उठै झनकारा ॥
बनि बनि बैठीं अछरी, बैठि जोहैं कविलास।
बेगिहि आउ मुहम्मद, पूजै मन कै आस ॥५५॥

जिबरईल पहिले से जैहैं। जाइ रसूल बिहिस्त नियरैहैं ॥
खुलिहैं आठौ पँवरि दुवारा। औ पैठे लागे असवारा ॥
सकल लोग जब भीतर जैहैं। पाछे होइ रसूल सिधैहैं ॥
मिलि हूरैं नेवछावरि करिहैं। सबके मुखन्ह फूल अस झरिहैं ॥
रहसि रहसि तिन करब किरीड़ा। अगर कुंकुमा भरा सरीरा ॥
बहुत भाँति कर नंद सरोदू। बास सुवास उठै परमोदू ॥
अगर, कपूर, बेना, कस्तूरी। मँदिर सुवास रहब भरपूरी ॥
सोवन आजु जो चाहै, साजन मरदन होइ।
देहिं सोहाग मुहम्मद, सुख बिरसै सब कोइ ॥५६॥

पैठि बिहिस्त जो नौनिधि पैहैं। अपने अपने मँदिर सिधैहैं ॥
एक एक मंदिर सात दुवारा। अगर चँदन के लाग केवारा ॥
हरे हरे बहु खंड सँवारे। बहुत भाँति दइ आपु सँवारे ॥

---

बहुत हिय जारा=ईश्वर के विरह में लीन रहे। जतन=प्रकार, समान। (५५) नंद=आनंद। सराद=स्वर (फारसी)। रावण=रमण करनेवाला, प्रियतम। (५६) पवँरि=ड्योढ़ी। साजन=स्वजन, प्रियतम। मरदन=आलिंगन। बिरसै=विलसे। (५७) दइ=दैव, विधाता।

सोने रूपै घालि उँचावा। निरमल कुहँकुहँ लाग गिलावा॥
हीरा रतन पदारथ जरे। तेहि क जोति दीपक जस बरै॥
नदी दूध अतरन कै बहहीं। मानिक मोति परे भुइँ रहहीं॥
ऊपर गा अब छाहँ सोहाई। एक एक खंड चहा दुनियाई॥
तात न जूड़ न कुनकुन, दिवस राति नहि दुक्ख।
नींद न भूख मुहम्मद, सब बिरसैं अति सुक्ख॥५७॥

देखत अछरिन केरि निकाई। रूप तें मोहि रहत मुरछाई॥
लाल करत मुख जोहब पासा। कीन्ह चहैं किछु भोग-विलासा॥
हैं आगे बिनवैं सब रानी। और कहैं सब चेरिन्ह आनी॥
ए सब आवैं मोरे निवासा। तुम आगे लेइ आउ कबिलासा॥
जो अस रूप पाट-परधानी। औ सबहिन्ह चेरिन्ह कै रानी॥
बदन जोति मनि माथे भागू। औ बिधि आगर दीन्ह सोहागू॥
साहस करैं सिंगार सँवारी। रूप सुरू पदमिनी नारी।
पाट बैठि नित जोहैं, बिरहन्ह जारैं माँस।
दीन-दयाल, मुहम्मद! मानहु भोग-विलास॥५८॥

सुनहिं सुरूप अबहि बहु भाँती। इनहिं चाहि जो हैं रूपवाँती॥
सातौं पवँरि नघत तिन्ह पेखब। सातइँ आए सो कौकुत देखब॥
चले जाव आगे तेहि आसा। जाइ परब भीतर कबिलासा॥
तखत बैठि सब देखब रानी। जे सब चाहि पाट-परधानी॥
दसन-जोति उट्ठ चमकारा। सकल बिहिस्त होइ उजियारा॥
बारहबानी कर जो सोना। तेहि तें चाहि रूप अति लोना॥
निरमल बदन चंद कै जोती। सब क सरीर दिपैं जस मोती॥
वास सुवास छुवै जेहि बेधि भँवर कहँ जात।
वर सो देखि मुहम्मद हिरदै महँ न समात॥५९॥

पैग पैग जस जस नियराउब। अधिक सवाद मिलै कर पाउब॥
नैन समाइ रहै चुप लागे। सब कहँ आइ लेहिं होइ आगे॥
बिसरहु दूलह जोबन-बारी। पाएउ दुलहिन राजकुमारी॥

---

गिलावा = गारा। तात = गरम। कुनकुन = कुनकुना, आधा गरम। (५८) लाल = प्यार, दुलार। आगर = बढ़कर। (५९) रूपवाँती = रूपवती। कौकुत = कौतुक, चमत्कार। चाहि = बढ़कर। वास सुवास...जात = जिस भौंरे को बेधकर छूने के लिये सुगंध जाती है। (६०) जोबन बारी = (क) यौवन की

एहि महँ सो कर गहि लेइ जैहैं। आधे तखत पै लै बैठैहैं॥
सब अछूत तुम कहँ भरि राखे। महै सवाद होइ जौ चाखै॥
नित पिरीत, नित नव नव नेहू। नित उठि चौगुन होइ सनेहू॥
नित्तइ नित्त जो बारि बियाहै। बीसौ बीस अधिक ओहिं चाहै॥
तहाँ त मीचु, न नींद दुख, रह न देह महँ रोग।
सदा अनंद 'मुहम्मद', सब सुख मानैं भोग॥६०॥

---

बाटिका, (ख) युवती बालाएँ। महै=बहुत ही। बीसौ बीस=पहले से और बढ़कर।